मूर्धन्यमण्डलनिकेतसुधांशुबिम्ब-
निःष्यन्दशीतलसुधाप्लुतिनिर्वृताङ्गः ।
मेघावृतिव्यपगमे गगनं यथाच्छं
चैतन्यमावरणवर्जितमस्मि तद्वत् ॥ ३२ ॥

**मंत्री**—एवमेवायं जीवो राजा भगवतोः प्रसादान्नीरोगो नित्यमुक्तो निराबाधो बहुकालं जीयादिति प्रार्थये ।

**भगवान्**—तथैवास्तु ।

**देवी**—तह होदु । [ तथा भवतु । ]

**राजा**—( सहर्षविस्मयं मन्त्रिणं प्रति । )

मन्त्रिञ्जन्मैव दोषः प्रथममथ तदप्याधिभिर्व्याधिभिश्चे-
ज्जुष्टं कष्टं बतातः किमधिकमपि तु त्वन्मतेनैभवेन ।

---

३२—ब्रह्मरन्ध्र के अन्दर सहस्र दल मण्डल में रहने वाले चन्द्रमा से निकलती हुई शीतल सुधा से आप्लावित होने के कारण सुखी अंगों वाला मैं हूं, बादलों के हट जाने से आकाश जैसा स्वच्छ बन जाता है, उसी प्रकार आवरणों के हटने से मैं चैतन्य ज्ञानात्मक हो गया हूँ ।

*वक्तव्य*—प्रबोधचन्द्रोदय में भी इसकी झलक मिलती है, यथा—

शान्तं ज्योतिः कथमनुदितानन्दनित्य प्रकाशं
विश्वोत्पत्तौ व्रजति विकृतिं निष्कलं निर्मलं च ।
तद्वन्नीलोत्पलदलरुचामम्बुवाहावलीनां ।
प्रादुर्भावे भवति नभसः कीदृशो वा विकारः ॥ ६.२१

**मंत्री**—इस प्रकार यह जीव राजा आपकी कृपा से निरोग, नित्य मुक्त, पीड़ा रहित, बहुत समय तक जीये—यह मैं प्रार्थना करता हूँ ।

**परमेश्वर**—ऐसा ही हो ।

**देवी**—ऐसा हो ।

**राजा**—( आनन्द मिश्रित विस्मय के साथ मंत्री को लक्ष्य करके )

३३—हे मंत्रि ! जन्म होना ही पहिला दोष है, वह जन्म भी आधि ( मानसिक पीड़ा ) और व्याधि ( शारीरिक दुःख ) से यदि युक्त रहे, तो

देव्या भक्त्याः प्रसादात्परमशिवमहं वीक्ष्य कृच्छ्राणि तीर्णः
सर्वाणि द्राक्तदत्यद्भुतमहि शुभदं संविधानं तवेदम् ॥३ ॥

मंत्री—राजन् ,

बहुजन्मार्जितैः पुण्यैस्तावकैरेव तोषितः ।
सर्वाभीष्टं ददातीशः संविधानं किमत्र मे ॥ ३४ ॥

भगवान्—वत्स, किमतः परमन्यत्तव प्रियं कुर्मः ।

राजा—देवदेव भगवन् , सर्वमपि प्रियमाचरितमेव ।

सर्वेऽपि मे प्रशमिता रिपवः पुरेऽभू-
दारोग्यमैक्षिषि भवन्तमुमासहायम् ।
योगं ततस्त्वदुपदिष्टमवाप्य जीव-
न्मुक्तोऽस्मि ते करुणया किमतः प्रियं मे ॥ ३५ ॥

---

इससे अधिक और क्या कष्ट हो सकता बै । तुम्हारी बुद्धि चातुर्य से देवी भक्ति की कृपा के कारण अतिशय कल्याणकारी-शिव को देखकर सब कष्टों को सुगमता से—जल्दी पार कर गया, यह विचित्र है, तुम्हारी यह कार्य पद्धति यहाँ कल्याणकारी है ।

**मंत्री**—राजन् !

**३४**—बहुत से जन्मों से संचित पुण्यों से, उन पुण्यों से प्रसन्न किये ईश्वर सब सनोरथों को पूरा करते हैं, इसमें मेरी कार्य पद्धति क्या है ?

वक्तव्य—गीता में पढ़ते है—

बहूनां जन्मान्ते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते ॥
अनेकजन्म संसिद्धिस्ततो याति परांगतिम् ॥६।४५ ।

**परमेश्वर**—वत्स ! इससे अधिक तुम्हारा दूसरा क्या प्रिय करें ?

**राजा**—देव देव भगवन् ! सब प्रिय तो हो ही गया है ।

**३५**—मेरे सब शत्रु नष्ट हो गये हैं, पुर-शरीर में आरोग्य हो गया है, उमा सहित आपके भी दर्शन हो गये हैं, इसके पीछे आपसे कहा योग प्राप्त करके आपकी कृपा से जीवन्मुक्त हो गया हूँ, इससे अधिक और क्या प्रिय होगा । ( जीवन्मुक्त-जीते हुए भी मुक्ति की दशा में रहना ) ।

तथापीदमस्तु भरतवाक्यम्—

पर्जन्यः समयेऽभिवर्षतु फलत्विच्छानुरूपं मही
प्रौढामात्यनिरूपिते पथि महीपालाः पदं तन्वताम् ।
कर्णालंकृतये भवन्तु विदुषां कान्ताः कवीनां गिरो
भूयादस्य कवेश्चिरायुररुजो भक्तिश्च शैवी दृढा ॥३६॥

( इति निष्क्रान्ताः सर्वे । )

श्रीमद्भारद्वाजकुलजलधिकौस्तुभस्य श्रीनरसिंहरायमन्त्रिवरनन्दनस्य श्रीमदानन्दरायमखिनः कृतिषु जीवानन्दनं नाम नाटकं समाप्तम् ।

समाप्तोऽयं ग्रन्थः ।

---

तथापि यह भरत वाक्य पूरा हो—

३६—बादल समय पर वर्षा करें, पृथ्वी इच्छानुकूल फल देवे, बुद्धिशाली मंत्रियों से बनाये मार्ग में राजा लोग चलें, कवियों की सुन्दर वाणियाँ विद्वानो के कानों को शोभित करें, इस कवि की रोग रहित लम्बी आयु हो और शिवभक्ति दृढ़ हो।

( यह कहकर सब चले गये )

वक्तव्य—पृथ्वी अन्न से भरे और बादल समय पर बरसे—इसकी झलक गीता में भी है—

अन्नाद् भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसंभवः ।
यज्ञाद् भवति पर्जन्यो यज्ञः कर्म समुदभवम् ॥३।१४

उपनिषद में अन्न का बहुत महत्त्व कहा है । यथा—

अन्नं न निन्द्यात् , तद् व्रतम् । प्राणोवा अन्नम् , शरीरमन्नादम् । प्राणे शरीरं प्रतिष्ठितम् । शरीरे प्राणः प्रतिष्ठितः तदेतदन्नमन्ने प्रतिष्ठितम् । स य एतदन्नमन्नेप्रतिष्ठितं वेद प्रतितिष्ठति । अन्नवानन्नादो भवति । महानभवति प्रजया पशुभिः ब्रह्मवर्चसेन । महान् कीर्त्या ॥ तैत्तरीयं भृगुवल्ली ७ ।

अन्नं न परिचक्षीत ।। अन्नं बहुकुर्वीत । तैत्तरिय. भृगुवल्ली ८।९ बादलों से अन्न होता है, अन्न से पुरुष, पुरुष से यज्ञ, यज्ञ से फिर पर्जन्य होता है, इस प्रकार से एक चक्र घूम रहा है, इसी से शाङ्कर भाष्य में—जगतश्चक्रं तदावर्त्तताम्—ऐसा कहा है, यही जगतचक्र प्रवृत्ति का कारण है। यथा—

एवं प्रवर्त्तितं चक्रं नानुवर्त्तयतीह यः ।
अघायुरिन्द्रियारामो मोघंपार्थ स जीवति ।।

इसी चक्र के अनुसार सृष्टि क्रम चले; यही कवि की प्रार्थना है।

## ॥ सातवाँ अंक समाप्त ॥

श्रीमद्भारद्वाज कुल समुद्र की कौस्तुभमणि, श्रीनरसिंहराय मंत्रीवर के पुत्र, श्रीमदानन्दरायमखि से बनाया जीवानन्दन नामक यह नाटक समाप्त हुआ।

---



अत्रिदेव विद्यालंकार द्वारा प्रस्तुत

# आयुर्वेद साहित्य

## अनुवाद—

चरकसंहिता, सुश्रुतसंहिता, अष्टांगसंग्रह, अष्टांगहृदयम्, प्रत्यक्षशारीरम् जीवानन्दनम्—( आयुर्वेद-तत्त्व को प्रकट करनेवाला प्राचीन नाटक )

## पाठ्यक्रम के लिये—

संस्कृत काव्यों में आयुर्वेद, क्लिनिकल मैडिसिन ( दो भागों में ), शल्यतंत्र, न्यायवैद्यक और विषतंत्र, धात्रीशिक्षा, शिशु-पालन, भैषज्यकल्पना, आयुर्वेद का इतिहास, भारतीय रस पद्धति, योग चिकित्सा, चरकसंहिता का अनुशीलन

## सामान्य जनता के लिये—

घर का वैद्य, स्वास्थ्य विज्ञान, स्वास्थ्य और सद्वृत्त, हमारे भोजन की समस्या, स्त्रियों का स्वास्थ्य और रोग, संस्कारविधि विमर्श।

## सम्पादित—

[illegible]न्द्रसारसंग्रह, रसरत्नसमुच्चय।

## शीघ्र प्रकाशित होनेवाली पुस्तक—

न्याय कुसुमाञ्जलि की हिन्दी गद्य व्याख्या।

**उपर्युक्त पुस्तकों से अपने संग्रह को पूर्ण बनाइये**

